तात्पर्य है कि जो मनुष्य घटज्ञानके द्वारा घटको जानता है वह साथ ही साथ "घटज्ञानवान् अहम्" इस सद्व्यवसायके द्वारा अपने स्वरूपको भी जान लेता है। इसी तरह जो व्यक्ति घट जाननेकी शक्ति रखनेवाले घटज्ञानका यथावत् स्वरूप परिच्छेद करता है वह घटको तो अर्थात् ही जान लेता है क्योंकि उस शक्तिका यथावत् विश्लेषणपूर्वक परिज्ञान विशेषणभूत घटको जाने बिना हो ही नहीं सकता। इसी प्रकार आत्मामें अनन्त ज्ञेयोंके जाननेकी शक्ति है अतः जो संसारके अनन्त ज्ञेयोंको जानता है वह अनन्त ज्ञेयोंके जाननेकी शक्तिके आधारभूत आत्मा या पूर्णज्ञानको स्वसंवेदन प्रत्यक्षके द्वारा जान लेता है और जो अनन्त ज्ञेयोंके जाननेकी अनन्तशक्ति रखनेवाले आत्मा या पूर्णज्ञानके स्वरूपको यथावत् विश्लेषणपूर्वक जानता है, वह उन शक्तियोंके उपयोगस्थानभूत अनन्त पदार्थोंको भी जान लेता है जैसे जो व्यक्ति घटप्रतिबिम्बाक्रान्त दर्पणको जानता है वह घटको भी जानता है तथा जो घटको जानता है वही दर्पणमें आये हुए घट-प्रतिबिम्बका विश्लेषणपूर्वक यथावत् परिज्ञान कर सकता है। कुन्दकुन्दने नियमसारमें सर्वज्ञताविषयक अपना दृष्टिकोण निश्चय और व्यवहारनयकी दृष्टिसे इस प्रकार बताया है–

"जाणदि पस्सदि सव्वं ववहारणएण केवली भगवं।
केवलणाणी जाणदि पस्सदि णियमेण अप्पाणं ॥१५८॥"

अर्थात् केवली भगवान् व्यवहारनयसे संसारके सब पदार्थोंको जानते और देखते हैं, पर निश्चयसे केवलज्ञानी अपनी आत्माको जानता और देखता है। इसका तात्पर्य है कि ज्ञानको परपदार्थोंका जानने-वाला और देखनेवाला कहना भी व्यवहारकी मर्यादामें है, निश्चयसे तो वह स्वरूप-निमग्न रहता है। निश्चयनयकी भूतार्थता और परमार्थता तथा व्यवहारनयकी अभूतार्थताको सामने रखकर यदि विचार किया जाय तो आध्यात्मिक दृष्टिसे पूर्णज्ञानका पर्यवसान आत्मज्ञानमें ही होता है। आचार्य कुन्दकुन्दका यह वर्णन वस्तुतः क्रान्तदर्शी है।

तर्कयुगमें कुन्दकुन्दकी आध्यात्मिक या नैश्चयिक दृष्टिका जैसा चाहिए वैसा उपयोग नहीं हुआ। समन्तभद्रादि आचार्योंने सूक्ष्म, अन्तरित और दूरवर्ती समस्त अतीन्द्रिय पदार्थोंका प्रत्यक्षत्व अनुमेयत्व[1] हेतुसे सिद्ध किया है। आचार्य वीरसेनने जयधवलामें केवलज्ञानको आत्माका स्वभाव मानकर मति-ज्ञानादिको उसीका अंश बताया है और लिखा है कि मतिज्ञानादिके स्वसंवेदनके समय अंशी केवल-ज्ञानका भी अंशतः स्वसंवेदन हो जाता है जैसे पर्वतके एक हिस्सेको देखकर पूरे पर्वतका ज्ञान व्यवहारतः प्रत्यक्ष है उसी तरह केवलज्ञान भी व्यवहारतः स्वसंवेदनसिद्ध है। इस तरह सभी जैन तार्किकोंने एक स्वरसे त्रिकाल-त्रिलोकवर्ती समस्त पदार्थोंके पूर्णपरिज्ञानके अर्थमें सर्वज्ञताका समर्थन किया है। सर्वज्ञताके समर्थनके बाद पृथक् धर्मज्ञताके समर्थनकी कोई आवश्यकता नहीं रह जाती।

### प्रवचनकी प्रमाणताका आधार—

यह तो ऊपरके विवेचनसे स्पष्ट हो जाता है कि आगम या प्रवचनकी प्रमाणताका आधार आप्तके गुण हैं। आप्तके गुण ही शब्दमें संक्रान्त होते हैं। यद्यपि जैन-परम्परामें शास्त्रोंका प्रामाण्य प्रचलित है, पर उसका अन्तिम आधार पुरुषका निर्मल ज्ञान ही है। तीर्थंकर तबतक तत्त्वका उपदेश नहीं करते जबतक उनमें वीतरागता और पूर्णज्ञानका विकास नहीं हो जाता। एक तीर्थंकरको दूसरे तीर्थंकरके आगमको कोई आवश्यकता नहीं रहती क्योंकि वह स्वयं आगमका निर्माता होता है। यही कारण है कि प्रत्येक क्षयोपशमज्ञानवाला आचार्य अपने वचनोंकी परम्पराको सर्वज्ञमूलक सिद्ध करते हैं पर किसी सर्वज्ञको अपनी वचनपरम्परा इतर सर्वज्ञमूलक सिद्ध करते नहीं सुना। तीर्थंकरोंके वचन सूत्र रूप होते हैं। उनमें संक्षेपसे मूल सिद्धान्तोंका सूचन होता है। उन सिद्धान्तोंको द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की परिस्थितिके अनुसार कैसे जीवन व्यवहारमें लाया जाय यह विवेचना उत्तरकालीन आचार्योंके शास्त्रोंमें

१ "सूक्ष्मान्तरितदूरार्थाः प्रत्यक्षाः कस्यचिद्यथा।
अनुमेयत्वतोऽग्न्यादिरिति सर्वज्ञसंस्थितिः॥"–आप्तमी० श्लो० ५।

होती है। पर वह तभी प्रमाण है जब उसका मूलस्रोतसे विरोध न हो। साहित्य अपने युगका प्रतिबिम्ब होता है। वर्तमानकालीन साहित्यमें अतीतके अवशेष भी यत्र तत्र बिखरे रहते हैं। उत्तरकालीन आचार्योंके द्वारा समय-समयपर रचा हुआ विविध प्रकारका साहित्य अपने युगकी आवश्यकताओं और प्रभावोंसे अछूता नहीं है। इसलिए आगम-प्रमाणकी समीक्षा करते समय उसके सर्वज्ञ मूलस्रोतकी जाँचके साथ ही साथ हमें उसके ऐतिहासिक विकास और उस युगकी परिस्थितियोंकी भी समीक्षा करनी ही होगी। जैन परम्पराके दार्शनिक साहित्यमें परपक्षके खण्डनके स्थल सम विचारवाले दर्शनान्तरीय विचारोंसे परिपुष्ट हुए हैं तथा उसने अपने विचारोंसे अन्य साहित्यको एक हदतक प्रभावित भी किया है। एक मूल गुणोंकी संख्या और नामोंको ही ले लीजिए। आचार्य[1] समन्तभद्रने ५ अणुव्रत और मद्य मांस और मधुके त्यागको मूल गुण बताया जबकि अन्य[2] आचार्योंने ५ अणुव्रतोंकी जगह वड, पीपल, ऊमर, कठूमर और पाकर इन पाँच फलोंके त्यागको मूल गुणोंमें शामिल किया। [3]किन्हींने देवदर्शन, पानी छानना, जुआका त्याग, आदि भी मूल गुणोंमें गिनाये। तात्पर्य यह कि जिस युगमें जैसी आवश्यकता परिस्थितियोंके अनुसार उपस्थित हुई उस युगमें बने हुए शास्त्र उनके समाधानसे खाली नहीं हैं। इसीलिए शास्त्र अपने युगके निर्माणमें प्रमुख भाग लेते रहे। वे उस समय युगबाह्य नहीं हुए और यही कारण है कि ग्रन्थकारोंने अपनी समझके अनुसार अनेक रूपमें भी विधान किये जिनका मूल जैन संस्कृतिसे मेल बैठाना कठिन है। अतः प्रवचनकी प्रमाणताका विचार करते समय हमें इन सभी बातोंकी समीक्षा कर लेनी चाहिए।

### वेदापौरुषेयत्व विचार–

मीमांसक वेदको अपौरुषेय मानते हैं। उनका कहना है कि शब्दमें गुण और दोष वक्ताके अधीन हैं यह सर्वमान्य नियम है। और दोषोंके अभावसे जब प्रमाणता आती है तब हमें यह विचार कर लेना चाहिए कि दोषोंका अभाव कैसे हो? गुण और दोष दोनोंका आधार पुरुष है। जहाँ गुणवान् वक्ता होता है वहाँ उसके गुणोंसे दोष हटा दिये जाते हैं और दोषोंके हट जानेपर शब्दमें प्रमाणता स्वतः आ जाती है। वक्ताके गुणोंसे हटाये गये दोषोंकी फिर शब्दमें संभावना नहीं रहती। दूसरा प्रकार यह भी है जहाँ वक्ता ही नहीं है वहाँ वक्ताके दोषोंकी संक्रान्ति शब्दमें हो ही नहीं सकती। यानी वेदका चूँकि कोई पुरुष कर्त्ता नहीं है इसलिए उसमें दोषोंकी कोई संभावना नहीं है, वह स्वतः प्रमाण है। लौकिक वचनोंमें वक्ताके गुणसे दोषोंका अभाव होता है और वेदमें वक्ताके न होनेसे दोषोंकी आशंका ही नहीं रहती। यही कारण है कि मीमांसकने प्रामाण्यको "स्वतः" स्वीकार किया। धर्ममें वेदका स्वतः प्रामाण्य बना रहे इसके लिए उसे सर्वज्ञका निषेध करना पड़ा और पुरुषकी चरम शक्तिके विकासको रोक देना पड़ा। वैदिक वाक्योंकी परम्पराको अनादि नित्य सिद्ध करनेके लिए उसे शब्दमात्रको नित्य और व्यापक मानना पड़ा। हम अपने तालु आदिके व्यापारसे जिन शब्दोंको उत्पन्न करते हैं, मीमांसकके मतसे वे शब्द पहले-से ही मौजूद हैं। हमारे प्रयत्नसे तो मात्र उनकी अभिव्यक्ति की है। वेदको अपौरुषेय सिद्ध करनेके लिए "कर्त्ताका स्मरण नहीं है" यह हेतु भी दिया जाता है। इसी तरह "वेदाध्ययनं वाच्यत्व, कालत्व" आदि हेतुओंसे उसकी अपौरुषेयता साधनेका प्रयत्न किया गया है।

विचारणीय बात यह है कि मेघकी गड़गड़ाहट या बिजलीकी कड़कड़ाहट जैसी निरर्थक ध्वनियाँ भले ही पुरुष प्रयत्नके बिना प्राकृतिक कारणोंसे ही उत्पन्न हो जाँय पर सार्थक छन्दोबद्ध पद, वाक्य और श्लोकोंकी रचना पुरुषप्रयत्नके बिना कैसे संभव है? वैज्ञानिक कार्यकारणपरम्पराकी दृष्टिसे यह

---

१ "मद्यमांसमधुत्यागैः सहाणुव्रतपञ्चकम्।
अष्टौ मूलगुणानाहुः गृहिणां श्रमणोत्तमाः॥"–रत्नक० श्लो० ६६।

२ "मद्यमांसमधून्युज्झेत् पञ्चक्षीरफलानि च।"–सागारधर्मा० २।२

३ देखो सागारधर्मामृत २।१८।

नितान्त असंगत है। किसी रचनाके कर्त्ताका स्मरण न होनेसे हम भले ही उसके विशेष कर्तृत्वमें सन्दिग्ध हों पर उसे सर्वथा अकर्तृक या अपौरुषेय नहीं कह सकते। अनेक ऐसे जीर्ण-शीर्ण मकानोंके खण्डहर हमारे दृष्टिगोचर होते हैं, जिनके बनाने और बनवानेवालोंका हमें स्मरण तो क्या, पता भी नहीं है, उन्हें देखकर किसीको भी अपौरुषेय बुद्धि नहीं होती। कोई भी सार्थक शब्द पुरुष-प्रयत्नके बिना न तो उच्चरित ही हो सकता है और न अपने विविध-विवक्षित अर्थोंका परिज्ञान ही करा सकता है। यदि पुरुषमें वीतरागता और तत्त्वज्ञताका विकास किसी भी तरह संभव नहीं है तो ऐसे ही पुरुषोंके द्वारा किये गये वेदके व्याख्यान-में प्रमाणता कैसे आ सकती है? "मेरा यह अर्थ है, यह नहीं" इस बातकी घोषणा वैदिक [1]शब्द तो नहीं कर सकते, अर्थकी व्याख्या तो पुरुषके ही अधीन है और आपके मतसे सभी पुरुष रागी द्वेषी और अज्ञानी हैं। अतः जिस पुरुषके दोषोंके डरसे वेदको अपौरुषेय कल्पित किया गया था, आखिर व्याख्यानके लिए उसीकी शरणमें पहुँचना पड़ता है। कोई भी शब्द स्वतःप्रमाण नहीं हो सकता। उसकी प्रमाणताके लिए यह तलाश करना जरूरी हो जाता है कि उसका वक्ता कौन है? फिर वेदमें उन-उन युगोंके ऋषियों के नाम गोत्र प्रवर, चरण आदिके उल्लेख मिलते हैं। अनेक छन्दोंसे उसकी रचना है। विधेय और हेयमें प्रवृत्ति और निवृत्तिका उपदेश है। अतः ऐसी श्रुति, मनुस्मृति आदि स्मृतियोंकी तरह सकर्तृक है अकर्तृक नहीं। यदि अनादि होनेके कारण या कर्त्ताका स्मरण न होनेके कारण वेदको प्रमाण माना जाता है तो बहुतसी गालियाँ तथा अपशब्द ऐसे हैं जिनके कर्त्ताका स्मरण नहीं है और न यही पता है कि वे कबसे चले हैं, वे सभी प्रमाणकोटिमें आ जायँगे। लौकिक पदवाक्योंसे वैदिक पदवाक्योंमें कोई भी ऐसी विशेषता नहीं दिखाई देती जिससे उन्हें अपौरुषेय कहा जाय। कठिनतासे उच्चारण होना, अनेक संयुक्त अक्षरोंका प्रयोग आदि ऐसी बातें हैं जो लौकिक पदवाक्योंमें सहज ही की जा सकती हैं। वेदके अध्ययनको सदा वेदाध्ययनपूर्वक माननेमें कोई प्रमाण नहीं है। जिन ऋषियोंने अपने योगबल और निर्मलज्ञानसे तत्त्व-का साक्षात्कार किया, उन ऋषियोंके द्वारा रची गई वेदकी शाखाओंको उनके कर्तृत्वसे वंचित नहीं किया जा सकता। इस कालमें वेदका कर्त्ता कोई नहीं है इसलिए अतीतकालमें भी न रहा होगा यह तर्क अत्यन्त थोथा है। इस तरह तो अनेक इतिहाससिद्ध तथ्योंका लोप हो जायगा। वेद अनादिसिद्ध ईश्वरके निःश्वास हैं या उसके द्वारा प्रतिपादित हैं यह केवल स्तुति है।

आजके विज्ञानने अपने प्रयोगोंसे शब्दको भौतिक और उत्पाद-विनाशवाला सिद्ध कर दिया है। यह ठीक है कि शब्द उत्पन्न होकर अमुक कालतक वातावरणमें गूँजता रहता है और अपने सूक्ष्म संस्कारों से वातावरणको कुछ कालतक प्रभावित रखता है, पर वह सदा एक रूपमें नहीं रहता और न नित्य ही है। पुद्गलके अनन्त विचित्र परिणमन होते हैं। शब्द भी उन्हींमेंसे एक है।

धर्ममें वेदकी अन्तिम और निर्बाधसत्ता नहीं मानी जा सकती क्योंकि धर्म मनुष्यके आचार-विचारोंका शोधन करनेवाला तथा उन्हें साधनोपयोगी बनानेवाला होता है जो अनेक अनुभवी और वीतरागियोंकी साधनासे विकसित होता रहता है। युगकी आवश्यकताओंके अनुसार युगपुरुष उसका निर्माण करते हैं और मानवको दानव होनेसे बचाते हैं। वेदमें प्रतिपादित अनेक हिंसात्मक क्रियाकाण्ड मनुष्यके आचार और विचारको कितना उन्नत बना सकते हैं यह एक विचारणीय प्रश्न है। इतिहासकी किसी सीढ़ीपर उनकी उपयोगिता रही भी हो पर वे सब त्रिकालाबाधित सामान्य धर्मका स्थान नहीं ले सकते। मानव समाजमें समान अधिकार और समान अवसरको स्वीकार किये बिना उसका स्थिर सामाजिक निर्माण नहीं हो सकता। अतः अहिंसाके आधारपर समताकी उपासनाका मार्ग ही वैयक्तिक, सामाजिक, राजनैतिक और आर्थिक आदि सभी क्षेत्रोंमें सामान्यधर्म बन सकता है। और ऐसे धर्मको मूल सिद्धान्तरूपसे प्रतिपादन करनेवाले शास्त्र ही प्रवचनके पदपर प्रतिष्ठित हो सकते हैं। पर अहिंसा ही वह कसौटी है जिससे विविध आचार-विचारोंमें धर्मत्वकी आँच की जा सकती है। यही विचारोंका

१ "अयमर्थो नायमर्थ इति शब्दा वदन्ति न।
कल्प्योऽयमर्थः पुरुषैस्ते च रागादिविप्लुताः॥"—प्र० वा० २।३१२।

विसंवाद दूर कर मानसिक समताकी सृष्टि कर अनेकान्त दृष्टिके रूपमें विकसित होती है और यही वचनोंका ऐकान्तिक विष चूसकर उन्हें स्याद्वादामृतरूप बनाती है। यही समस्त प्राणियोंके समानाधिकारको सिद्धान्ततः स्वीकार करके परिग्रह संग्रहके प्रति उदासीन हो सबको जीने-फूलने फलनेका अवसर देती है।

शब्दका अर्थवाचकत्व–

बौद्ध[1] शब्दको वास्तविक अर्थका वाचक नहीं मानते। उनके मतसे क्षणिक, निरंशपरमाणुरूप स्वलक्षण ही परमार्थ है। उसकी न तो कालान्तरमें व्याप्ति है और न देशान्तर तक प्रसार ही। जो जहाँ और जब उत्पन्न होता है वह वहीं और तभी नष्ट हो जाता है। शब्दकी प्रवृत्ति संकेतसे होती है। जब स्वलक्षणोंका क्षणक्षयी और अनन्त होनेसे ग्रहण ही सम्भव नहीं है तब उनमें संकेत कैसे किया जा सकता है? संकेतका ग्रहण भी हो जाय पर जब व्यवहारकाल तक उनकी अनुवृत्ति नहीं होती तब उस संकेतके बलपर शब्दार्थबोध और व्यवहार कैसे चल सकता है? शब्दोंका प्रयोग तो अतीत और अनागत अर्थों में भी देखा जाता है पर अतीत और अनागत नष्ट और अनुत्पन्न होनेके कारण विद्यमान तो नहीं हैं। यदि शब्दका अर्थके साथ सम्बन्ध हो तो शब्दबुद्धिका इन्द्रियबुद्धिकी तरह स्पष्ट प्रतिभास होना चाहिए। शब्दबुद्धिमें अर्थ कारण भी नहीं होता अतः वह उसका विषय नहीं बन सकता क्योंकि जो ज्ञानमें कारण नहीं होता वह ज्ञानका विषय भी नहीं होता। यदि शब्दज्ञानमें अर्थ कारण हो, तो कोई भी शब्द विसंवादी या अप्रमाण नहीं होगा और अतीत तथा अनागतवाची शब्दोंकी प्रवृत्ति ही रुक जायगी। शब्द और अर्थ दोनोंका एक ज्ञानसे ग्रहण होनेपर ही "यह उसका वाचक है या वाच्य" इस प्रकारका संकेत बन सकता है किन्तु जिस चाक्षुषज्ञानसे हम अर्थको जानते हैं वह शब्दको नहीं जानता और जिस श्रावण प्रत्यक्षसे शब्दको जानते हैं वह अर्थको नहीं जानता। अतः शब्द अर्थका वाचक न होकर केवल विवक्षाका सूचन करता है। वह बुद्धि प्रतिबिम्बित अन्यापोहरूप सामान्यको ही कहता है, अतः शब्दसे होनेवाले ज्ञानमें सत्यार्थताका कोई नियम नहीं है।

अकलङ्कदेवने इसकी आलोचना करते हुए लिखा है[2] कि पदार्थमें कुछ धर्म सदृश होते हैं और कुछ विसदृश। संकेत इन्हीं सदृश धर्मोंकी अपेक्षा गृहीत होता है। जिस शब्दमें संकेत ग्रहण किया जाता है वह भले ही व्यवहारकाल तक न पहुँचे पर तत्सदृश दूसरे शब्दसे संकेतका स्मरणकर अर्थप्रतीति होनेमें क्या बाधा है? एक घट शब्दका एक घट अर्थमें संकेत ग्रहण करनेके बाद तत्सदृश यावत् घटोंमें तत्सदृश यावत् घट शब्दोंकी प्रवृत्ति होती है। केवल सामान्यमें तो संकेत ही नहीं हो सकता क्योंकि वह अकेला प्रतिभासित ही नहीं होता और उसमें संकेत ग्रहण करनेपर विशेषोंमें प्रवृत्ति नहीं हो सकेगी। इसी तरह केवल विशेषमें भी संकेत गृहीत नहीं होता क्योंकि अनन्त विशेष हम तुम जैसे पामर जनोंके ज्ञानके विषय नहीं हो सकते। अतः सामान्यविशेषात्मक पदार्थमें सामान्यविशेषात्मक ही शब्दका संकेत गृहीत होता है और उसके स्मरणसे अर्थबोध और व्यवहार चलता है। जिस प्रकार प्रत्यक्ष बुद्धि अतीतार्थको जानकर भी प्रमाण है उसी तरह स्मृति भी प्रमाण होनी चाहिए। अविसंवादी स्मरणसे शब्दार्थके संकेतको ताजाकर शब्दव्यवहार चलानेमें कोई बाधा नहीं है। यह अवश्य है कि सामान्यविशेषात्मक अर्थको विषय करनेपर भी इन्द्रियबुद्धि स्पष्ट होती है और शब्दज्ञान अस्पष्ट। जैसे एक ही वृक्षको विषय करनेवाले दूरवर्ती और समीपवर्ती पुरुषोंके ज्ञान अस्पष्ट और स्पष्ट होते हैं उसी तरह एक ही अर्थमें इन्द्रियज्ञान और शब्दज्ञान स्पष्ट और अस्पष्ट हो सकते हैं। ज्ञानमें स्पष्टता या अस्पष्टता विषयभेदके कारण नहीं होती, वह तो क्षयोपशम या शक्तिभेदसे होती है।

जिस प्रकार अविनाभाव सम्बन्धसे अर्थका बोध करानेवाला अनुमान अस्पष्ट होकर भी अविसंवादी होनेसे प्रमाण है उसी तरह वाच्यवाचकसम्बन्धका स्मरणकर अर्थबोध करानेवाला शब्द-

१ प्र० वा० ३।२१२। २ न्यायवि० ३।२१०–२१४।

ज्ञान भी प्रमाण होना चाहिए। यदि शब्द बाह्यार्थमें प्रमाण न हो तो बौद्ध स्वयं शब्दोंसे उन नदी, देश, पर्वत आदिका ज्ञान कैसे कर सकते हैं जो इन्द्रियोंसे दिखाई नहीं देते? यदि कुछ अर्थकी गैरमौजूदीमें प्रवृत्त होनेके कारण व्यभिचारी देखे जाते हैं तो इतने मात्रसे सभी शब्दोंको व्यभिचारी या अप्रमाण नहीं कहा जा सकता। जिस प्रकार प्रत्यक्ष या अनुमान कहीं-कहीं भ्रान्त देखे जानेपर भी अभ्रान्त और अव्यभिचारी अवस्थामें प्रमाण होते हैं उसी तरह अभ्रान्त शब्दको बाह्यार्थमें प्रमाण मानना चाहिए। यदि हेतुवाद रूप शब्दसे अर्थका निश्चय न हो तो साधन और साधनाभासकी व्यवस्था कैसे होगी? इसी तरह आप्तके वचनोंके द्वारा अर्थबोध न हो तो आप्त और अनाप्तका भेद कैसे ज्ञात हो सकता है? शब्दोंमें सत्यार्थता और असत्यार्थताका निर्णय अर्थप्राप्ति और अप्राप्तिसे ही किया जा सकता है। यदि पुरुषोंके अभिप्रायमें विचित्रता या विसंवाद होनेके कारण शब्द अर्थव्यभिचारी मान लिये जाँय तो बुद्धकी सर्वज्ञता और सर्वशास्तृतामें कैसे विश्वास किया जा सकता है? वहाँ भी अभिप्राय वैचित्र्यकी शंका हो सकती है। यदि कहींपर अर्थव्यभिचार देखे जानेके कारण शब्द अर्थमें प्रमाण नहीं है तो विवक्षाका व्यभिचार भी देखा जाता है अतः उसे विवक्षामें भी प्रमाण नहीं मानना चाहिए। किसीकी विवक्षा होती है और कोई शब्द मुँहसे निकल जाता है। कहींपर शिंशपा लताकी सम्भावना होनेपर भी जिस प्रकार सुविवेचित शिंशपात्व हेतु वृक्षका अविसंवादी है और ईंधनजन्य अग्निको कहीं-पर मणिसे उत्पन्न होनेपर भी जिस तरह सुविवेचित अग्नि ईंधनजन्य ही मानी जाती है उसी तरह सुविवेचित शब्द अर्थका व्यभिचारी नहीं हो सकता। व्यभिचारी शब्द उसी तरह शब्दाभासकी कोटिमें शामिल हैं जिस तरह व्यभिचारी प्रत्यक्ष प्रत्यक्षाभासमें और व्यभिचारी अनुमान अनुमानाभासमें। अतः अविसंवादी शब्दको अर्थमें प्रमाण मानना ही चाहिए। यदि शब्दमात्र विवक्षाके ही सूचक हों तो उनमें सत्यत्व और असत्यत्वकी विवक्षा नहीं हो सकेगी, क्योंकि दोनों प्रकारके शब्द अपनी विवक्षाका सूचन तो करते ही हैं। विवक्षाके बिना भी सुषुप्तादि अवस्थामें शब्दप्रयोग देखा जाता है और शास्त्र व्याख्यानकी विवक्षा रहनेपर भी मंदबुद्धि शास्त्र-व्याख्यान नहीं कर पाते अतः शब्दोंको विवक्षाजन्य नहीं माना जा सकता। तात्पर्य यह कि शब्दोंमें सत्यत्व और असत्यत्वका निर्णय करनेके लिए उन्हें अर्थका वाचक मानना ही चाहिए।

शब्दका स्वरूप–

शब्द[1] पुद्गल स्कन्धकी पर्याय है जैसे कि छाया और आतप। कंठ तालु आदि भौतिक कारणोंके अभिघातसे प्रथम शब्द वक्ताके मुखमें उत्पन्न होता है उसको निमित्त पाकर लोकमें भरी हुई शब्द वर्गणाएँ (विशेष प्रकारके पुद्गल) शब्दरूपसे झनझना उठती हैं। जैसे किसी जलाशयमें पत्थर फेंकने पर पहली लहर पत्थर और जलके अभिघातसे उत्पन्न होती है और आगेकी लहरें उस प्रथम लहरसे उत्पन्न होती हैं। उसी तरह वीचि तरङ्ग-न्यायसे शब्दकी उत्पत्ति और प्रसार होता है। आजका विज्ञान भी यही मानता है कि वातावरणमें (ईथरमें) प्रत्येक शब्द अमुककाल तक अपनी सूक्ष्मसत्ता रखता है। जहाँ उसको ग्रहण करनेवाले ग्राहक यन्त्र (Receiver) मौजूद हैं, वहाँ वे उसके द्वारा गृहीत हो जाते हैं। शब्द रिकार्डोंमें भरे जाते हैं इसका अर्थ है कि यन्त्रविशेषके द्वारा उत्पन्न शब्द विशेषप्रकारके पुद्गल रिकार्डकी ऐसी सूक्ष्म शब्द रूप पर्याय उत्पन्न कर देता है कि वह अमुक कालतक सुईके संपर्कसे उसी प्रकारके शब्दको उत्पन्न करती रहती है। मीमांसक शब्दको नित्य मानते हैं, उसका प्रधान कारण है वेद-को नित्य और अपौरुषेय मानना। यदि शब्द नित्य और व्यापक हो तो व्यंजक वायुसे एक जगह उसकी अभिव्यक्ति होनेपर सभी जगह सभी वर्णोंकी अभिव्यक्ति होनेसे कोलाहल मच जाना चाहिए। संकेतके लिए भी शब्दको नित्य मानना आवश्यक नहीं है। अनित्य होनेपर भी सदृश शब्दसे संकेतानुसार व्यव-हार चल जाता है। "यह वही शब्द है" यह प्रत्यभिज्ञान शब्दकी नित्यताके कारण नहीं होता किन्तु

[1] "शब्दः पुद्गलपर्यायः स्कन्धः छायातपादिवत्"–सिद्धिवि॰ लि॰ पृ॰ ४६३।

नव-नवोत्पन्न सदृश शब्दोंमें एकत्वका आरोप करके होता है और इसीलिए भ्रान्त है। जैसे कि काटे गये नख और केशोंमें "ये वही नख और केश हैं" इस प्रकारका प्रत्यभिज्ञान नवोत्पन्न सदृश नख-केशोंमें मिथ्या एकत्व भान करनेके कारण होता है। इस तरह सादृश्यमूलक एकत्वारोपसे यदि शब्दको नित्य माना जाता है तो बिजली, दीपक आदि सभी पदार्थ नित्य सिद्ध हो जायँगे। शब्दके उपादानभूत पुद्गल इतने सूक्ष्म हैं कि न तो वे स्वयं चक्षु आदिसे दिखाई देते हैं और न उनकी उत्तर पर्याय ही उपलब्ध हो पाती है। क्रमसे उच्चरित शब्दोंमें ही पद-वाक्य आदि संज्ञाएँ की जाती हैं। यद्यपि शब्द वीचि-तरङ्गन्यायसे समस्त वातावरणमें उत्पन्न होते हैं पर उनमें जो शब्द श्रोत्रसे सन्निकृष्ट होता है वही उसके द्वारा सुना जाता है। श्रोत्र स्पर्शनेन्द्रियकी तरह प्राप्त अर्थको ही जानता है अप्राप्तको नहीं। इसी श्रावणमध्यस्वभाव (मध्यमें सुनाई देने लायक) शब्दमें इच्छानुसार संकेत ग्रहण करके अर्थबोध होता है। शब्दमें वाचक शक्ति है और अर्थमें वाच्य शक्ति, इस वाच्य-वाचकशक्तिके आधारसे ही संकेत ग्रहण किया जाता है और स्मरणसे शब्द व्यवहार चलता है। कहीं शब्दको सुनकर उसके अर्थका स्मरण आता है तो कहीं अर्थ को देखकर तद्वाचक शब्दका स्मरण। इसीलिए शब्दकी प्रवृत्ति बहुधा सांकेतिक मानी गई है।

शब्द और अर्थके इस कृत्रिम संकेतको अपौरुषेय नहीं माना जा सकता। संसारमें असंख्य भाषाएँ हैं, उनके अपने जुदे-जुदे संकेत हैं। बालक अपने माता-पिता तथा गुरुजनों और व्यवहारियोंके द्वारा उस-उस भाषाके शब्दोंमें संकेत ग्रहण करता है। शिक्षासंस्कार उसी संकेत-ग्रहणका एक परिपक्व रूप है। परम्पराकी दृष्टिसे यह सम्बन्ध बीजाङ्कुर संततिकी तरह अनादि भले ही हो, पर है वस्तुतः वह पुरुषकृत ही। प्रलयकालके बाद जो भी शरीरधारी आत्माएँ अवशिष्ट रहती हैं, वे अपने पूर्वसंस्कारके अनुसार संततिमें उन संस्कारोंका धीरे-धीरे वपन करती हैं। और इस तरह संततिक्रमसे संकेत विकसित और प्रसारित होता है। कोई अनादिसिद्ध ईश्वर सर्वप्रथम संकेत ग्रहण कराता हो या इसीके लिए अवतार लेता हो यह बात वस्तुके अनादिसिद्ध स्वरूपके प्रतिकूल है। यही कारण है कि भाषाएँ सांकेतिक कही जाती हैं और वे यथासंकेत भावोंके आदान-प्रदानका माध्यम होती हैं। वे बनती और बिगड़ती रहती हैं।

### प्रमाणका फल–

जब प्रमा-प्रमिति (अज्ञान-निवृत्ति) में साधकतम होनेके कारण सम्यग्ज्ञानको प्रमाण माना है तब उसका साक्षात् फल तो अज्ञाननिवृत्ति ही है। प्रमाण उत्पन्न होकर स्वविषयक अज्ञानको हटाकर उसके यथावत् स्वरूपका प्रतिभास कराता है। अज्ञाननिवृत्ति अर्थात् स्वविषयक सम्यग्ज्ञान हो जानेके बाद हेयका त्याग, उपादेयका उपादान और उपेक्षणीय पदार्थोंमें उपेक्षा ये उसके परम्परा फल हैं। वीतरागीके केवल ज्ञानसे हेय-उपादेयमें प्रवृत्ति निवृत्ति नहीं होती। उसके तो समस्त पदार्थोंमें उपेक्षाभाव रहता है। वह केवलज्ञानी, अपने निर्मल ज्ञानके द्वारा पदार्थोंके यथावत् स्वरूपका द्रष्टा है। इतर संसारी प्राणी अपने हितमें प्रवृत्ति करके उसे प्राप्त करते हैं और अहितसे निवृत्त होकर उसे छोड़ते हैं।

[1]ये दोनों प्रकारके फल आत्मासे भिन्न भी हैं और अभिन्न भी। प्रमाण कारण है और फल कार्य, अतः कार्य-कारणकी दृष्टिसे उनमें भेद है। जो आत्मा प्रमाणरूपसे परिणत होता है अर्थात् जिस आत्मामें प्रमाण उत्पन्न होता है उसीका अज्ञान हटता है, वही हितमें प्रवृत्ति करता है, वही अहितसे निवृत्ति करता है और वही उपेक्षणीयोंमें उपेक्षा करता है याने तटस्थ रहता है। इस तरह एक आत्माकी दृष्टिसे प्रमाण और फल अभिन्न हैं। इस दृष्टिसे प्रमाणके विषय उपादेय, हेय और उपेक्षणीय इन तीन भागोंमें विभाजित हो जाते हैं। उपेक्षणीय विभाग भी हेय और उपादेयकी तरह अपना अस्तित्व रखता है। उसे ग्रहण नहीं करते इसलिए हेय कोटिमें शामिल करना उचित नहीं है। क्योंकि जिस प्रकार वह हितबुद्धिसे ग्रहण नहीं किया जाता उसी प्रकार वह अहित बुद्धिसे छोड़ा भी तो नहीं जाता। इसलिए उसे हेय कोटिमें शामिल नहीं किया जा सकता। अतः उसे स्वतंत्र ही मानना चाहिए। सर्वथा अभेद माननेपर

---

१ देखो परीक्षामुख अ० ५।१-३ तथा ६।६७-७१।

यह प्रमाण है और यह फल, इस प्रकारका भेद-व्यवहार नहीं हो सकता। और सर्वथा भेद माननेपर आत्मान्तरके प्रमाण और फलकी तरह उनमें प्रमाणफलव्यवहार नहीं हो सकता। ज्ञानको अभिन्न निरंश मानकर अप्रमाणव्यावृत्तिसे कल्पित प्रमाण व्यवहार तथा अफलव्यावृत्तिसे उसमें कल्पित फलव्यवहार करना उचित नहीं है। *क्योंकि जिस तरह प्रकृतप्रमाण या फल अप्रमाण या अफलसे व्यावृत्त हैं उसी तरह वे प्रमाणान्तर और फलान्तरसे भी व्यावृत्त हैं अतः उनमें अप्रमाण और अफल व्यवहार भी होना चाहिए।* यदि ज्ञान सर्वथा निरंश है तो उसमें तदाकारताको प्रमाण और अधिगमरूपताको फल कहनेकी व्यवस्था भी कैसे बन सकती है? अतः प्रमाण और फलमें एक आत्माकी दृष्टिसे अभेद और क्रिया और करण पर्यायकी दृष्टिसे भेद मानना ही प्रतीतिसिद्ध है।

## प्रमेयमीमांसा

*तत्त्व और द्रव्य*—जैन परम्परामें पदार्थोंका विचार दो दृष्टियोंसे किया जाता है। एक तो वह दृष्टि जिसमें मुमुक्षुके लिए मोक्षमार्गोपयोगी पदार्थोंका विचार किया जाता है। दूसरी वह दृष्टि जिसमें परमार्थसत्, मौलिक पदार्थोंका विचार होता है। मुमुक्षुके लिए यह आवश्यक नहीं है कि वह अपनी मोक्ष साधनाके लिए सभी पदार्थोंका ज्ञान अवश्य करे। उसके लिए जिनके ज्ञानकी नितान्त आवश्यकता है उन्हें तत्त्व शब्दसे कहा गया है। मुमुक्षुको चूँकि मोक्षकी इच्छा है अतः सर्वप्रथम उसे मोक्ष तो समझ ही लेना चाहिए। मोक्ष बन्धनसे छूटनेको कहते हैं। किससे बँधा है यह जाने बिना उसका प्रयास सठीक नहीं हो सकता। बन्धन दोमें होता है। 'कौन किससे बँधा है और क्यों बँधा है?' इस प्रश्नकी मीमांसामें बँधनेवाला आत्मा, जिससे बँधा है वह पुद्गल और जिन कारणोंसे बँधा है वह आस्रव अवश्य ज्ञातव्यकोटिमें आ जाते हैं। आत्मा स्वभावतः अनन्तज्ञान, दर्शन, सुख आदिका अखण्ड आधार है। यह अनादिसे अपने राग द्वेष मोह आदि विकारोंके कारण नवीन-नवीन कर्म स्कन्धोंको खींचता है और उनसे बँधता चला जाता है। जब उसे "मैं एक स्वतन्त्र द्रव्य हूँ, दूसरी आत्माओंसे या अनन्त भौतिक पुद्गल द्रव्योंसे मेरा कोई सम्बन्ध नहीं है, मैं अपने गुण पर्यायोंका स्वामी हूँ, न मैं उनका हूँ और न वे मेरे हैं, अपनी विभावपरिणतिके कारण मैं कर्मोंसे बँध गया हूँ, और अपने ही तत्त्वज्ञान और स्वभावपरिणतिसे मुक्त भी हो सकता हूँ" यह तत्त्वज्ञान होता है तब वह मिथ्यात्वादि आस्रवोंको रोककर संवर अवस्थाको प्राप्त होता है, और तब ध्यान आदि चारित्र परिणतिमें पूर्व संचित कर्मोंकी क्रमशः निर्जरा करके समस्त कर्मोंका नाश कर, मुक्त हो जाता है। इस मोक्षमार्गीय प्रक्रियामें बन्धन, बन्धनके कारण-आस्रव और मोक्ष तथा मोक्षके उपाय-संवर और निर्जरा, इन पाँच तत्त्वोंमें मुख्यतया जीव और पुद्गल इन दो द्रव्योंका ज्ञान ही विवक्षित है। पुद्गलसे चूँकि आत्मा बँधा है और उसीके भेद-विज्ञानसे यह उससे छूट सकता है अतः सात तत्त्वोंमें 'अजीव'के द्वारा प्रमुख रूपसे पुद्गलका ही निर्देश किया गया है, वैसे भेद-विज्ञानके लिए अन्य धर्म, अधर्म, आकाश और काल इन चार अजीव द्रव्योंका सामान्य-ज्ञान भी अपेक्षित हो सकता है पर तात्त्विक प्रक्रियामें इन द्रव्योंका कोई विशेष स्थान नहीं है। हाँ, आत्मा और परके भेद विज्ञानमें 'पर'के अन्तर्गत ये अवश्य हैं। मुमुक्षु इन सात तत्त्वोंका परिज्ञान करके अपनी साधना सफल कर सकता है।

बुद्धने निर्वाणके लिए जिन चार आर्य सत्योंका उपदेश दिया है उनमें दुःख बन्धस्थानीय है, समुदय आस्रवस्थानीय, निरोध मोक्षस्थानीय, और मार्ग संवर और निर्जराका स्थान लेता है। बुद्धने तृष्णा और अविद्याको बन्धका कारण बताया है,और दुःखको बन्धनरूप। जबतक चित्त सांसारिक स्कन्धोंसे बद्ध है तभीतक दुःख है। चित्त संततिका निरास्रव अर्थात् अविद्या और तृष्णासे शून्य हो जाना ही वस्तुतः मोक्ष या निर्वाण है। प्रदीप निर्वाणकी तरह चित्तसन्ततिके अस्तित्वका लोप मानना वस्तुस्थितिके विरुद्ध है। इन चार आर्यसत्योंमें बुद्धने आस्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा और मोक्षका प्रतिपादन तो किया है पर उस मुख्य आत्मतत्त्वके विषयमें मौन ही रखा है जिसको बन्धन और मोक्ष होता है। उन्होंने

जिन १० या १४ बातोंको अव्याकृत[1] कहा है उनमें प्रमुख रूपसे आत्मा और लोक सम्बन्धी प्रश्न ही हैं। इसका कारण भी उन्होंने बताया है कि इनके बारेमें कुछ कहना सार्थक नहीं है और भिक्षुचर्याके लिए उपयोगी नहीं है और न यह निर्वेद, निरोध, शान्ति, परमज्ञान या निर्वाणके लिए ही आवश्यक है। कौन ऐसा मुमुक्षु होगा जो अपनी चित्तसन्ततिके उच्छेदके लिए प्रयत्न या अनुष्ठान करेगा। चार्वाककी आत्मा गर्भसे मरण पर्यन्त रहती है और बुद्धकी चित्तसन्तति निर्वाण पर्यन्त। यदि निर्वाणमें उसका समूलोच्छेद हो जाता है तो चार्वाकके सिद्धान्तसे कोई विशेषता नहीं रहती। बुद्धने अपनेको अशाश्वत-अनुच्छेदवादी कहा है। वे न तो आत्माको उपनिषद्वादियोंकी तरह सर्वथा शाश्वत मानना चाहते थे और न भौतिकवादियोंकी तरह सर्वथा उच्छिन्न ही, इसीलिए उन्होंने उन दोनों अन्तोंसे बचनेके लिए अपने मतको दो नकारोंसे सूचित किया है। जो बुद्ध अपनेको अनुच्छेदवादी कहते हैं उन्होंने निर्वाणको कैसे प्रदीपनिर्वाणकी तरह चित्त-सन्ततिके उच्छेद रूपसे कहा होगा? इसीलिए दार्शनिक क्षेत्रमें निरास्रव चित्त सन्ततिरूप निर्वाण माननेका भी एक पक्ष मिलता है और यही युक्तियुक्त भी है। तत्त्वसंग्रह पंजिका (पृ० १०४) में एक प्राचीन श्लोक संसार और निर्वाणके स्वरूपका प्रतिपादन करनेवाला उद्धृत है—

"चित्तमेव हि संसारो रागादिक्लेशवासितम्।
तदेव तैर्विनिर्मुक्तं भवान्त इति कथ्यते॥"

अर्थात् चित्त जब रागादि दोष और क्लेश संस्कारसे संयुक्त रहता है तब संसार कहा जाता है और जब तदेव-वही चित्त रागादि क्लेश वासनाओंसे रहित होकर निरास्रव बन जाता है तब उसे भवान्त अर्थात् निर्वाण कहते हैं। शान्तरक्षित (तत्त्वसंग्रह पृ० १८४) तो बहुत स्पष्ट लिखते हैं कि "मुक्तिर्निर्मलता धियः" अर्थात् धी-चित्तकी निर्मलताको मुक्ति कहते हैं। माध्यमिकवृत्ति[2] में निर्वाणपरीक्षाके पूर्वपक्षमें सोपधिशेष और निरुपधिशेष निर्वाणोंका वर्णन है। सोपधिशेष निर्वाणमें रागादिका नाश होकर ५ स्कन्ध जिन्हें जीव कहते हैं, निरास्रव दशामें रहते हैं, जब कि निरुपधिशेष निर्वाणमें ये भी नष्ट हो जाते हैं। बौद्ध परम्परामें निर्वाणकी इन धाराओंके बीज बुद्धके निर्वाणको अव्याकृत कहनेमें ही निहित हैं। इसी असंगतिका परिहार करनेके लिए जैन परम्परामें मोक्षको उसी आत्माकी शुद्ध-दशा-रूप बताया गया है जो कि बन्धनबद्ध था। आत्मा एक स्वतन्त्र मौलिक तत्त्व है जो अनादिसे अनन्तकाल तक प्रतिक्षण परिवर्तन करनेपर भी अपनी सत्ताका विच्छेद नहीं होने देता। त्रैकालिक अविच्छिन्नसत्ता ही द्रव्यका प्राण है। यदि आत्माको सर्वथा नित्य याने अपरिणमनशील माना जाता है तो उसमें बन्धन और मोक्ष ये दो अवस्थाएँ नहीं बन सकेंगी। वह या तो बद्ध होगा या मुक्त। पहले बँधना और पीछे मुक्त होना परिणमनके बिना

१ लोक नित्य है, अनित्य है, नित्य अनित्य है, न नित्य न अनित्य है; लोक अन्तवान् है, नहीं है, है नहीं है, न है न नहीं है, निर्वाणके बाद तथागत होते हैं, नहीं होते, होते नहीं होते, न होते न नहीं होते; जीव शरीरसे भिन्न है, जीव शरीरसे भिन्न नहीं है। (माध्यमिक वृत्ति पृ० ४४६) इन चौदह वस्तुओंको अव्याकृत कहा है। मज्झिम निकाय (२।२।३) में इनकी संख्या दश है। इसमें आदिके दो प्रश्नोंमें तीसरा और चौथा विकल्प नहीं गिना गया।

२ "इह हि भगवता...द्विविधं निर्वाणमुपवर्णितं सोपधिशेषं निरुपधिशेषं च। तत्र निरवशेषस्य अविद्यारागादिकस्य क्लेशगणस्य प्रहाणात् सोपधिशेषं निर्वाणमिष्यते। तत्रोपधीयते अस्मिन् आत्मस्नेह इत्युपधिः। उपधिशब्देन आत्मप्रज्ञप्तिनिमित्ताः पञ्चोपादानस्कन्धा उच्यन्ते। शिष्यत इति शेषः। उपधिरेव शेषः उपधिशेषः। सह उपधिशेषेण वर्तते इति सोपधिशेषम्। किं तत्? निर्वाणम्। तच्च स्कन्धमात्रकमेव केवलं सत्कायदृष्ट्यादिक्लेशतस्कररहितमवशिष्यते निहताशेषचौरगणग्राममात्रावस्थानसाधर्म्येण तत्सोपधिशेषं निर्वाणम्। यत्र तु निर्वाणे स्कन्धमात्रकमपि नास्ति तन्निरुपधिशेषं निर्वाणम्। निर्गतः उपधिशेषोऽस्मिन्निति कृत्वा। निहताशेषचौरगणस्य ग्राममात्रस्यापि विनाशसाधर्म्येण।"—माध्यमिकवृत्ति पृ० ५१९।

नहीं हो सकता। इसी तरह यदि आत्माको सर्वथा क्षणिक याने प्रतिक्षण निरन्वय विनाशी माना जाय तो बँधेगा कोई दूसरा क्षण और मुक्त होगा कोई दूसरा ही। बन्धन और मोक्षकी एकाधिकरणता आत्माकी ध्रौव्य परिणतिके बिना नहीं सध सकती। अतः जिस आत्मामें आस्रव होता है, जो बँधता है और जो अपने तप ध्यानादि चारित्रसे नूतन कर्मोंका संवर करती है और समस्त कर्मोंका क्षय कर मुक्त होती है उस मुख्य आधारभूत आत्मद्रव्यको जानना और मानना उपयोगी ही नहीं, वस्तुस्थितिके अनुकूल भी है।

यहाँ प्रश्न यह है कि यदि आत्मा स्वभावसे शुद्ध चैतन्यरूप है तो उसमें रागादि विकार कैसे क्यों और कब उत्पन्न हुए? इसका उत्तर विधि रूपसे नहीं दिया जा सकता क्योंकि अनादिकालसे आत्मा खदानमें पड़े हुए सोनेकी तरह मलिन ही मिलता आया है। जिस प्रकार खदानसे निकला सोना अग्नि आदि शोधक उपायोंसे निर्मल १००टंचका बना लिया जाता है उसी तरह तप चरित्र आदि शोधक अनुष्ठानोंसे आत्माके रागादि मल दूर किये जा सकते हैं। आत्माकी यही निर्मल अवस्था मोक्ष है। जिस प्रकार किट्ट कालिमा आदिके सम्पर्कसे स्वर्ण मलिन था उसी तरह कर्मपुद्गलोंके सम्बन्धसे आत्मा भी मलिन था। अतः उस कर्मपुद्गलका परिज्ञान भी आवश्यक है जिसके सम्पर्कसे आत्मा मलिन होता रहा है और जिसके विश्लेषणसे मुक्त हो सकता है। चूँकि राग अज्ञानादि भाव आत्माके स्वरूप नहीं हैं, निमित्तजन्य विभाव हैं, अतः निमित्तके हट जानेपर वह अपनी स्वाभाविक शुद्ध दशामें आ जाता है। जबतक कर्मका सम्पर्क है तबतक पूर्व रागादिसे नूतन कर्म और उन कर्मोंके उदयसे रागादि इस प्रकार बीजांकुरकी तरह यह संसार-चक्र बराबर चलता रहता है। अतः जैन तत्त्वमीमांसामें जीवके साथ ही साथ उस पुद्गलका परिज्ञान भी आवश्यक बताया गया है जिसके सम्बन्धसे यह जगत्जाल रचा जाता है। इसी तरह आत्मासे भिन्न धर्मादि द्रव्योंका भी जो कि अजीवतत्त्वमें शामिल हैं भेदविज्ञानके लिए जानना आवश्यक है। बिना इनके जाने तत्त्व मीमांसा पूर्ण नहीं होती।

द्रव्य—जो कालक्रमसे होनेवाली अपनी पर्यायोंमें द्रवणशील अर्थात् अनुस्यूत हो वह द्रव्य है। द्रव्य सत् होता है। वह प्रतिक्षण परिवर्तनशील होकर कभी भी अपनी मौलिकसत्तासे सर्वथा च्युत नहीं होता। जगत् अनादि सिद्ध द्रव्योंकी आँखमिचौनी मात्र है। द्रव्यकी एक पर्याय उत्पन्न होती है और एक नष्ट। कोई भी द्रव्य इस उत्पादव्ययचक्रका अपवाद नहीं है। प्रत्येक सत् उत्पाद, व्यय, और ध्रौव्यरूपसे त्रिलक्षण है। द्रव्यव्यवस्थाका यह एक सर्वमान्य सिद्धान्त है कि किसी असत्का अर्थात् नूतन सत्का उत्पाद नहीं होता और न जो वर्तमान सत् है उसका सर्वथा विनाश ही। जैसा कि आचार्य कुन्दकुन्दने कहा है—

"भावस्स णत्थि णासो णत्थि अभावस्स चेव उप्पादो।"

अथवा—

"एवं सदो विणासो असदो जीवस्स णत्थि उप्पादो।"

—पञ्चास्तिकाय गाथा १५, १७

अर्थात् अभाव या असत्का उत्पाद नहीं होता और न भाव या सत्का विनाश ही। यही बात गीताके इस श्लोकमें प्रतिपादित है—

"नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः।"

—भगवद्गीता २।१६

तात्पर्य यह कि जगत्में जितने सत् या द्रव्य हैं उनकी संख्यामें न तो एककी न्यूनता ही होती है और न एककी अधिकता ही। अनन्त जीव, अनन्त पुद्गल, असंख्य कालाणु द्रव्य, एक आकाश, एक धर्मद्रव्य और एक अधर्मद्रव्य इस तरह ये सत् अनादि कालसे अनन्तकालतक रहेंगे। इनमें धर्म, अधर्म, आकाश और काल इन द्रव्योंका सदा स्वाभाविक सदृश परिणमन ही होता है। इनमें कभी भी विकार परिणति नहीं होती। चूँकि सत्का उत्पादव्ययध्रौव्यात्मकता यह एक निरपवाद लक्षण है अतः इन द्रव्योंमें अगुरुलघुगुणकृत उत्पाद और व्यय प्रतिक्षण होता रहता है। आत्मद्रव्यमें जो आत्माएँ सिद्ध अर्थात्

मुक्त हो चुकी हैं उनका भी स्वाभाविक शुद्ध परिणमन ही होता है। और धर्मादि द्रव्योंकी तरह उनमें भी अगुरुलघु गुणकृत ही उत्पाद और व्यय होते हैं। संसारी आत्माओंमें संसारकालतक कर्मबद्ध होनेके कारण विभावपरिणति होती है। एक बार मुक्त हो जानेके बाद याने विभावपरिणतिकी शृंखला टूट जानेके बाद फिर विभाव-परिणतिका कोई कारण नहीं रहता। संसारी आत्मामें कर्मबद्ध जीव और पुद्गल दोनोंके निमित्तसे विकार होता है। पुद्गल द्रव्य शुद्ध हो जाने पर भी अशुद्ध हो जाते हैं और अशुद्ध होकर भी शुद्ध। ये अशुद्ध जीवसे प्रभावित होते हैं और परस्पर पुद्गलोंसे, अन्ततः कर्मबद्ध आत्माओं से भी। पुद्गल परमाणुओंके विविध विचित्र स्कन्धोंका दृश्य रूप ही संसार है।

बौद्ध दर्शनमें यदि वस्तुतः चित्त-सन्ततिके सर्वथा उच्छेद होनेको निर्वाण माना है तो उसकी यह एक मौलिक भूल है क्योंकि उस चित्त-सन्ततिका कोई मौलिकत्व ही नहीं यदि वह कभी भी उच्छिन्न हो जाती है।

द्रव्यके सामान्य विशेषात्मकत्व और उत्पादव्ययध्रौव्यात्मकत्वकी विशेष चर्चा मैंने इसी ग्रन्थके प्रथम भागकी प्रस्तावनामें विशेषरूपसे की है। इसी तरह सप्तभङ्गी और स्याद्वादकी चर्चा भी वहींसे पढ़ लेनी चाहिए।

हिन्दू विश्वविद्यालय
बनारस
२६।१२।५४

—महेन्द्रकुमार न्यायाचार्य

भट्टाकलङ्कदेवविरचितः

# न्यायविनिश्चयः

प्रसिद्धाशेषतत्त्वार्थप्रतिबुद्धैकमूर्तये ।
नमः श्रीवर्धमानाय भव्याम्बुरुहभानवे ॥ १ ॥
बालानां हितकामिनामतिमहापापैः पुरोपार्जितैः
माहात्म्यात्तमसः स्वयं कलिबलात्प्रायो गुणद्वेषिभिः ।
न्यायोऽयं मलिनीकृतः कथमपि प्रक्षाल्य नेनीयते
सम्यग्ज्ञानजलैर्वचोभिरमलं तत्रानुकम्पापरैः ॥ २ ॥
प्रत्यक्षलक्षणं प्राहुः स्पष्टं साकारमञ्जसा ।
द्रव्यपर्यायसामान्यविशेषार्थात्मवेदनम् ॥ ३ ॥
सदसज्ज्ञानसंवादविसंवादविवेकतः ।
सविकल्पाविनाभावी समक्षेतरसम्प्लवः ॥ ४ ॥
एकत्र निर्णयेऽनन्तकार्यकारणतेक्षणे ।
अतद्धेतुफलापोहे कुतस्तत्र विपर्ययः ॥ ५ ॥
अभिलापतदंशानामभिलापविवेकतः ।
अप्रमाणप्रमेयत्वमवश्यमनुषज्यते ॥ ६ ॥
पदार्थज्ञानभागानां पदसामान्यनामतः ।
तथैव व्यवसायः स्याच्चक्षुरादिधियामपि ॥ ७ ॥
आत्मनाऽनेकरूपेण बहिरर्थस्य तादृशः ।
विविधं ग्रहणं व्यक्तं विशेषणविशेष्यभाक् ॥ ८ ॥
अर्थज्ञानेऽसतोऽयुक्तः प्रतिभासोऽभिलापवत् ।
परमार्थैकनानात्वपरिणामाविघातिनः ॥ ९ ॥
प्रतिज्ञातोऽन्यथाभावः प्रमाणैः प्रतिषिध्यते ।
परोक्षज्ञानविषयपरिच्छेदः परोक्षवत् ॥ १० ॥
अन्यथानुपपन्नत्वमसिद्धस्य न सिद्ध्यति ।
मिथ्याविकल्पकस्यैतद् व्यक्तमात्मविडम्बनम् ॥ ११ ॥
अध्यक्षमात्मनि ज्ञानमपरत्रानुमानिकम् ।
नान्यथा विषयालोकव्यवहारविलोपतः ॥ १२ ॥
आन्तरा भोगजन्मानो नार्थः प्रत्यक्षलक्षणः ।
न धियो नान्यथेत्येते विकल्पा विनिपातिताः ॥ १३ ॥
सुखदुःखादिसंवित्तेरवित्तेर्न हर्षादयः ।
आनुमानिकभोगस्याप्यन्यभोगाविशेषतः ॥ १४ ॥
तावत्परत्र शक्तोऽयमनुमातुं कथं धियम् ।
यावदात्मनि तच्चेष्टासम्बन्धं न प्रपद्यते ॥ १५ ॥
विषयेन्द्रियविज्ञानमनस्कारादिलक्षणः ।
अहेतुरात्मसंवित्तेरसिद्धेर्व्यभिचारतः ॥ १६ ॥
असिद्धसिद्धेरप्यर्थः सिद्धश्चेदखिलं जगत् ।
सिद्धं तत्किमतो येयं सैव क्रियानुपाधिका ॥ १७ ॥

एतेन येऽपि मन्येरन्नप्रत्यक्षं धियोऽपरम् ।
संवेदनं न तेभ्योऽपि प्रायशो दत्तमुत्तरम् ॥ १८ ॥
विमुखज्ञानसंवेदो विरुद्धो व्यक्तिरन्यतः ।
असञ्चारोऽनवस्थानमविशेष्यविशेषणम् ॥ १९ ॥
निराकारेतरस्यैतत्प्रतिभासभिदा यदि ।
तत्राप्यनर्थसंवित्तावर्थज्ञानाविशेषतः ॥ २० ॥
ज्ञानज्ञानमपि ज्ञानमपेक्षितपरं त्वया ।
ज्ञानज्ञानलताशेषनभस्तलविसर्पिणी ॥ २१ ॥
प्रसज्येतान्यथा तद्वत्प्रथमं किन्न मृष्यते ।
गत्वा सुदूरमप्येवमसिद्धायन्त्यचेतसः ॥ २२ ॥
असिद्धेरितरेषां च तदर्थस्याप्यसिद्धितः ।
असिद्धो व्यवहारोऽयमतः किं कथयाऽनया ॥ २३ ॥
[ एते ( २०–२३ ) अन्तरश्लोकाः ]
प्रत्यक्षोऽर्थपरिच्छेदो यद्यकिञ्चित्करेण किम् ।
अथ नायं परिच्छेदो यद्यकिञ्चित्करेण किम् ॥ २४ ॥
प्रत्यक्षं करणस्यार्थप्रतिबिम्बमसंविदः ।
अप्रत्यक्षं स्वसंवेद्यमयुक्तमविकारिणः ॥ २५ ॥
एतेन चित्तिसत्तायाः साम्यात्सर्वैकवेदनम् ।
प्रलपन्तः प्रतिक्षिप्ताः प्रतिबिम्बोदये समम् ॥ २६ ॥
सारूप्येऽपि समन्वेति प्रायः सामान्यदूषणम् ।
अतदर्थपरावृत्तमतद्रूपं तदर्थदृक् ॥ २७ ॥
अथेदमसरूपं किमतदर्थनिवृत्तितः ।
तदर्थवेदनं न स्यादसमानामपोहवत् ॥ २८ ॥
अत्राक्षेपसमाधीनाममेदे नूनमाकुलम् ।
स्वचित्समाप्तगर्त्तायतारसोपानपोषणम् ॥ २९ ॥
सामान्यमन्यथासिद्धं न हि ज्ञानार्थयोस्तथा ।
अदृष्टेरर्थरूपस्य प्रमाणान्तरतो गतेः ॥ ३० ॥
अतीतस्यानभिव्यक्तौ कथमात्मसमर्पणम् ।
असतोऽज्ञानहेतुत्वे व्यक्तिरव्यभिचारिणी ॥ ३१ ॥
प्रकाशनियमो हेतोर्बुद्धेर्न प्रतिबिम्बतः ।
अन्तरेणापि तादूप्यं ग्राह्यग्राहकयोः सतोः ॥ ३२ ॥
अनर्थाकारशङ्केषु त्रुट्यत्येष नयो यदि ।
सर्वं समानमर्थात्मासम्भाव्याकारडम्बरम् ॥ ३३ ॥
तद्भ्रान्तेराधिपत्येन सान्तरप्रतिभासवत् ॥३३३॥
यथैवात्मायमाकारमभूतमवलम्बते ।
तथैवात्मानमात्मा चेद्भूतमवलम्बते ॥ ३४३ ॥
न स्वसंवेदनात् तुल्यं भ्रान्तेरन्यत्र चेन्मतम् ॥ ३५ ॥
सत्यं तमाहुराचार्या विद्यया विभ्रमैश्च यः ।
यथार्थमयथार्थं वा प्रभुरेषोऽवलोकते ॥ ३६ ॥
विषयज्ञानतज्ज्ञानविशेषोऽनेन वेदितः ।
अर्थज्ञानस्मृतावर्थस्मृतौ नातिप्रसज्यते ॥ ३७ ॥

सरूपमसरूपं वा यत्परिच्छेदशक्तिमत् ।
तद्व्यनक्ति ततो नान्यत् व्यक्तिश्चेदसतः कथम् ॥ ३८ ॥
आरादपि यथा चक्षुरचिन्त्या भावशक्तयः ।
विषमोऽयमुपन्यासस्तयोश्चेत्सदसत्त्वतः ॥ ३९ ॥
यदा यत्र यथा वस्तु तदा तत्र तथा नयेत् ।
अतत्कालादिरप्यात्मा न चेन्न व्यवतिष्ठते ॥ ४० ॥
व्यवहारविलोपो वा मोहाच्चेदयथार्थता ।
अत्यन्तमसदात्मानं सन्तं पश्यन् स किं पुनः॥४१॥
अस्फुटं विपरीतं वा न्यूनाधिकतयापि वा ।
प्रदेशादिव्यपायेऽपि प्रतियन् प्रतिरुध्यते ॥ ४२ ॥
एतेन प्रत्यभिज्ञानाद्यतीतानुमितिर्गता ।
प्रायशोऽन्यव्यवच्छेदं प्रत्यक्षानवबोधतः ॥ ४३ ॥
अविज्ञाततथाभावस्याभ्युपायविरोधतः ॥ ४३½ ॥
[एते 'यथैवात्मा' (३४) इत्यादि 'अविज्ञात' (४३½) इति पर्यन्तम् अन्तरश्लोकाः]
अभिन्नदेशकालानामन्येषामप्यगोचराः ।
विप्लुताक्षमनस्कारविषयाः किं बहिः स्थिताः ॥ ४४½ ॥
अन्तःशरीरवृत्तेश्चेद्दोषोऽयं न तादृशः ।
तत्रैव ग्रहणात्किं वा रचितोऽयं शिलाप्लवः ॥ ४५½ ॥
विप्लुताक्षा यथा बुद्धिर्वितथप्रतिभासिनी ।
तथा सर्वेन किन्नेति जडाः सम्प्रतिपेदिरे ॥ ४६½ ॥
प्रमाणमात्मसात्कुर्वन् प्रतीतिमतिलङ्घयेत् ।
वितथज्ञानसन्तानविशेषेषु न केवलम् ॥ ४७½ ॥
अद्वयं द्वयनिर्भासं सदा चेदवभासते ।
न स्वतो नापि परतो भेदपर्यनुयोगतः ॥ ४८½ ॥
प्रतिसंहारवेलायां न संवेदनमन्यथा ॥ ४९ ॥
इन्द्रजालादिषु भ्रान्तमीरयन्ति न चापरम् ।
अपि चाण्डालगोपालबाललोलविलोचनाः ॥ ५० ॥
तत्र शौद्धोदनेरेव कथं प्रज्ञापराधिनी ।
बभूवेति वयं तावद् बहुविस्मयमास्महे ॥ ५१ ॥
तत्राद्यापि जनाः सक्ताः तमसो नापरं परम् ।
विभ्रमे विभ्रमे तेषां विभ्रमोऽपि न सिद्ध्यति ॥ ५२ ॥
कथमेवार्थं आकाङ्क्षानिवृत्तेरपि कस्यचित् ।
व्यवहारो भवेज्ज्ञातिमूकलोहितपीतवत् ॥ ५३ ॥
अनर्थानेकसन्तानानस्थिरानविसंविदः ।
अन्यानपि स्वयं प्राहुः प्रतीतेरपलापकाः ॥ ५४ ॥
स्वतस्तत्त्वं कुतस्तत्र वितथप्रतिभासतः ।
मिथस्तत्त्वं कुतस्तत्र वितथप्रतिभासतः ॥ ५५ ॥
यतस्तत्त्वं पृथक् तत्र मतः कश्चिद् बुधः परः ।
ततस्तत्त्वं गतं येन कुतस्तत्त्वमतत्त्वतः ॥ ५६ ॥
यथा सत्त्वं सतत्त्वं वा प्रमासत्त्वसतत्त्वतः ।
तथाऽसत्त्वमतत्त्वं वा प्रमासत्त्वसतत्त्वतः ॥ ५७ ॥

तदसत्त्वमतत्त्वं वा परसत्त्वसतत्त्वयोः ।
न हि सत्त्वं सतत्त्वं वा तदसत्त्वासतत्त्वयोः ॥ ५८ ॥
परितुष्यति नामैकः प्रभयोः परिधावतोः ।
मणिभ्रान्तेरपि भ्रान्तौ मणिरत्र दुरन्वयः ॥ ५९ ॥
सति भ्रान्तेरदोषश्चेत् तत्कुतो यदि वस्तु न ।
कामं सति तदाकारे तद् भ्रान्तं साधु गम्यते ॥ ६० ॥
अयमेवं न वेत्येवमविचारितगोचराः ।
जायेरन् संविदात्मानः सर्वेषामविशेषतः ॥ ६१ ॥
तावता यदि किञ्चित्स्यात् सर्वोऽमी तत्त्वदर्शिनः ॥ ६१½ ॥
पर्यस्तादिविभागेषु स्वांशमात्रावलम्बिभिः ।
विकल्पैरुत्तरैर्वेत्ति तत्त्वमित्यतियुक्तिमत् ॥ ६२½ ॥
सन्तानान्तरसद्भूतेश्चान्यथानुपपत्तितः ।
विकल्पोऽर्थक्रियाकारविषयत्वेन तत्परैः ॥ ६३½ ॥
ज्ञायते न पुनश्चित्तमात्रेऽप्येष नयः समः ।
अन्योन्यसंश्रयान्नो चेत् तत्किमज्ञानमेव तत् ॥ ६४½ ॥
अद्वयं परचित्ताधिपतिप्रत्ययमेव वा ।
वीक्षते किं तमेवायं विभ्रमस्तु द्वयान्यथा ॥ ६५½ ॥
समारोपव्यवच्छेदः साध्यश्चेत्सविकल्पकैः ।
नैवापि कल्पना साम्याद्दोषाणामनिवृत्तितः ॥ ६६½ ॥
न हि जातु विषज्ञानं मरणं प्रति धावति ।
असंश्चेद्बहिरर्थात्मा प्रसिद्धोऽप्रतिषेधकः ॥६७½॥
सन्देहलक्षणाभावान्मोहश्चेद् व्यवसायकृत् ।
बाधकासिद्धेः स्पष्टात्मकमेव विनिश्चयः ॥ ६८½ ॥
विपर्यासोऽपि विश्लेषः आत्मनि भ्रान्त्यसिद्धितः ॥ ६९ ॥
अद्वयं द्वयनिर्भासमात्मन्यप्यवभासते ।
इतरत्र विरोधः क एक एव स्वहेतुतः ॥ ७० ॥
तथा चेत्स्वपरात्मानौ सदसन्तौ समश्नुते ॥७०½॥
तत्प्रत्यक्षपरोक्षाक्षक्षमात्मसमात्मनोः ।
तथा हेतुसमुद्भूतमेकं किन्नोपगम्यते ॥७१½॥
सर्वैकत्वप्रसङ्गादिदोषोऽप्येष समो न किम् ।
भेदाभेदव्यवस्थैवं प्रतीता लोकचक्षुषः ॥ ७२½ ॥
विज्ञप्तिर्वितथाकारा यदि वस्तु न किञ्चन ।
भासते केवलं नो चेत्सिद्धान्तविषमग्रहः ॥ ७३½ ॥
अनादिनिधनं तत्त्वमलमेकमलं परैः ।
सम्प्रीतिपरितापादिभेदात्तत्किं द्वयात्मकम् ॥ ७४½ ॥
ग्राह्यग्राहकवद्भ्रान्तिस्तत्र चेन्नानुपद्यते ॥ ७५ ॥
भेदो वा सम्मतः केन हेतुसाम्येऽपि भेदतः ।
तेषामेव सुखादीनां नियमश्च निरन्वयः ॥ ७६ ॥
प्रत्यक्षलक्षणं ज्ञानं मूर्च्छितादौ कथं ततः ।
अज्ञानरूपहेतुस्तदहेतुत्वप्रसङ्गतः ॥ ७७ ॥
प्रवाह एकः किमेष्टस्तद्भावाविभावनात् ॥ ७७½ ॥

अविप्रकृष्टदेशादिरनपेक्षितसाधनः ।
दीपयेत् किन्न सन्तानः सन्तानान्तरमञ्जसा ॥ ७८३ ॥
अन्यवेद्यविरोधात् किमचिन्त्या योगिनां गतिः ।
आयातमन्यथाऽद्वैतमपि चेत्यमयुक्तिमत् ॥ ७९३ ॥
व्याहारादिविनिर्भासो विप्लुताक्षेऽपि भावतः ।
अनाधिपत्यशून्यं तत्पारम्पर्येण चेदसत् ॥ ८०३ ॥
अर्थेष्वपि प्रसङ्गस्त्वेत्यहेतुमपरे विदुः ॥ ८१ ॥
सहोपलम्भनियमान्नाभेदो नीलतद्धियोः ।
विरुद्धासिद्धसन्दिग्धव्यतिरेकान्वयत्वतः ॥ ८२ ॥
साध्यसाधनसङ्कल्पस्तत्त्वतो न निरूपितः ।
परमार्थावताराय कुतश्चित्परिकल्पितः ॥ ८३ ॥
अनपायीति विद्वत्तामात्मन्यारोपमानकः ।
केनापि विप्रलब्धोऽयं हा ! कष्टमकृपालुना ॥ ८४ ॥
तत्र दिग्भागभेदेन षडंशाः परमाणवः ।
नो चेत्पिण्डोऽणुमात्रः स्यान्न च ते बुद्धिगोचराः ॥ ८५ ॥
न चैकमेकरागादौ समरागादिदोषतः ।
स्वतः सिद्धेरयोगाच्च तद्वृत्तेः सर्वथेति चेत् ॥ ८६ ॥
एतत्समानमन्यत्र भेदाः संविदसंविदोः ।
न विकल्पानपाकुर्युर्न रन्तर्यानुबन्धिनः ॥ ८७ ॥
आहुरर्थबलायातमनर्थमविकल्पकाः ॥ ८७३ ॥
चित्रं तदेकमिति चेदिदं चित्रतरं ततः ।
चित्रं शून्यमिदं सर्वं वेत्सि चित्रतमं ततः ॥ ८८३ ॥
तस्मान्नैकान्ततो भ्रान्तिर्भासत्संवृतिरेव वा ।
अलञ्चार्थबलायातमनेकात्मप्रशंसनम् ॥ ८९३ ॥
न ज्ञायते न जानाति न च किञ्चन भाषते ।
बुद्धः शुद्धः प्रवक्तेति तत्किलैशं सुभाषितम् ॥ ९०३ ॥
न जातं न भवत्येव न च किञ्चित्करोति सत् ।
तीक्ष्णं शौद्धोदनेः शृङ्गमिति किन्न प्रकल्प्यते ॥ ९१३ ॥
एकेन चरितार्थत्वात्तत्राऽविप्रतिपत्तितः ।
अलमर्थेन चेन्नैवमतिरूढानुवादतः ॥ ९२३ ॥
कल्पना सदसत्त्वेन समा किन्तु गरीयसी ।
प्रतीतिप्रतिपक्षेण तत्रैका यदि नापरा ॥ ९३३ ॥
न हि केशादिनिर्भासो व्यवहारप्रसाधकः ॥ ९४ ॥
वासनाभेदाद्भेदोऽयं सिद्धस्तत्र न सिद्ध्यति ।
तन्मात्रभावो दृष्टान्ते सर्वत्रार्थोपकारतः ॥ ९५ ॥
पारम्पर्येण साक्षाद्वा परापेक्षाः सहेतवः ।
विच्छिन्नप्रतिभासिन्यो व्याहारादिधियो यथा ॥ ९६ ॥
सन्निवेशादिभिर्दृष्टैर्गोपुराट्टालकादिषु ।
बुद्धिपूर्वैर्यथा तत्त्वं नेष्यते भूधरादिषु ॥ ९७ ॥
तथा गोचरनिर्भासैर्दृष्टैरेव भयादिषु ।
भयाद्यभावनाजन्यैरन्यैः प्रवगम्यताम् ॥ ९८ ॥

अत्र मिथ्याविकल्पौघैरप्रतिष्ठानकैरलम् ॥ ९८३ ॥
अत्यासन्नानसंसृष्टानणूनेवाक्षगोचरान् ।
अपरः प्राह तत्रापि तुल्यमित्यनवस्थितिः ॥ ९९३ ॥
तत्रापि तुल्यजातीयसंयोगसमवायिषु ।
अत्यक्षेषु ध्रुवेष्वन्यद्द्रव्यक्षमपरे विदुः ॥ १००३ ॥
कारणस्याक्षये तेषां कार्यस्योपरमः कथम् ॥ १०१ ॥
समवायस्य वृक्षोऽत्र शाखास्वित्यादिसाधनैः ।
अनन्यसाधनैः सिद्धिरहो लोकोत्तरा स्थितिः ॥ १०२ ॥
अध ऊर्ध्वविभागादिपरिणामविशेषतः ।
तानेव पश्यन् प्रत्येति शाखा वृक्षेऽपि लौकिकः ॥ १०३ ॥
तुलितद्रव्यसंयोगे स्थूलमर्थान्तरं यदि ।
तत्र रूपादिरन्यश्च साक्षैरीक्ष्येत सादरैः ॥ १०४ ॥
गौरवाधिक्यतत्कार्यभेदाश्चा सूक्ष्मतः किल ।
अतौल्यादर्थराशेस्तद्विशेषानवधारणम् ॥ १०५ ॥
ताम्रादिरक्तिकादीनां समितक्रमयोगिनाम् ।
कथमातिलकात् स्थूलप्रमाणानवधारणे ॥ १०६ ॥
अल्पभेदाग्रहान्मानमणूनामनुपज्यते ।
अंशुपातानुमादृष्टेरन्यथा तु प्रसज्यते ॥ १०७ ॥
क्षीराद्यैरविजातीयैः प्रक्षिप्तैः क्रमशो घटः ।
तावद्भिरेव पूर्येत यावद्भिर्न विपर्ययैः ॥ १०८ ॥
नाशोऽप्यंशी न तेऽन्त्ये वीक्ष्या न परमाणवः ।
आलोचयार्थान्तरं कुर्यादत्रापोद्धारकल्पनाम् ॥ १०९ ॥
गुणपर्ययवद्द्रव्यं ते सहक्रमवृत्तयः ।
विज्ञानव्यक्तिशक्त्याद्या भेदाभेदौ रसादिवत् ॥ ११० ॥
सदापि सविकल्पाख्यासाधनाय क्रमस्थितेः ।
गुणपर्यययोर्नैक्यमिति सूत्रे द्वयग्रहः ॥ १११ ॥
गुणवद्द्रव्यमुत्पादव्ययध्रौव्यादयो गुणाः ।
द्रुतावद्रवति ध्रौव्यत्येकानेकं स्वपर्ययम् ॥ ११२ ॥
भेदज्ञानात् प्रतीयेते प्रादुर्भावात्ययौ यदि ।
अभेदज्ञानतः सिद्धा स्थितिरंशेन केनचित् ॥ ११३ ॥
सदोत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं सदसतोऽगतेः ।
तादात्म्यनियमो हेतुफलसन्तानवद्भवेत् ॥ ११४ ॥
भिन्नमन्तर्बहिः सर्वं युगपत्क्रमभावि नः ।
प्रत्यक्षं न [illegible] साकारं क्रमयुक्तमयुक्तिमत् ॥ ११५ ॥
प्रत्यक्षप्रतिसंवेद्यः कुण्डलादिषु सर्पवत् ॥ ११५३ ॥
समानभावः सामान्यं विशेषोऽन्यो व्यपेक्षया ॥ ११६ ॥
स्वलक्षणमसङ्कीर्णं समानं सविकल्पकम् ।
समर्थं स्वगुणैरेकं सहक्रमविवर्तिभिः ॥ ११७ ॥
यदि शेषपरावृत्तेरेकज्ञानमनेकतः ।
अनर्थमन्यथाभासम् अनंशानां न राशयः ॥ ११८ ॥

तथाऽयं क्षणभङ्गी न ज्ञानांशः सम्प्रतीयते।
अर्थाकारविवेको न विज्ञानांशो यथा क्वचित् ॥ ११९ ॥
तद्भावः परिणामः स्यात्सविकल्पस्य लक्षणम्।
तदेव वस्तु साकारमनाकारमपोद्धृतम् ॥ १२० ॥
भेदानां बहुभेदानां तत्रैकत्रापि सम्भवात् ॥ १२०½ ॥
अन्वयोऽन्यव्यवच्छेदो व्यतिरेकः स्वलक्षणम्।
ततः सर्वा व्यवस्थेति नृत्येत्काको मयूरवत् ॥ १२१½ ॥
प्रामाण्यं नागृहीतेऽर्थे प्रत्यक्षेतरगोचरौ।
भेदाभेदौ प्रकल्प्येते कथमात्मविकल्पकैः ॥ १२२½ ॥
उत्पादविगमध्रौव्यद्रव्यपर्यायसङ्ग्रहम्।
सद्भिन्नप्रतिभासेन स्याद्भिन्नं सविकल्पकम्।
अभिन्नप्रतिभासेन स्यादभिन्नं स्वलक्षणम् ॥ १२४ ॥
विरुद्धधर्माध्यासेन स्याद्विरुद्धं न सर्वथा ॥ १२४½ ॥
असम्भवदतादात्म्यपरिणामप्रतिष्ठितम्।
समानार्थपरावृत्तमसमानसमन्वितम् ॥ १२५½ ॥
प्रत्यक्षं बहिरन्तश्च परोक्षं स्वप्रदेशतः।
सुनिश्चितमनेकान्तमनिश्चितपरापरैः ॥ १२६½ ॥
सन्तानसमुदायादिशब्दमात्रविदोषतः ॥ १२७ ॥
तथा सुनिश्चितस्तैस्तु तत्त्वतो विमर्शसतः।
प्रत्यभिज्ञाविशेषात्तदुपादानं प्रकल्पयेत् ॥ १२८ ॥
अन्योन्यात्मपरावृत्तभेदाभेदावधारणात्।
मिथ्याप्रत्ययमर्शेभ्यो विशिष्टात् परमार्थतः ॥ १२९ ॥
तथा प्रतीतिमुल्लङ्घ्य यथास्वं स्वयमस्थितेः।
नानेकान्तग्रहग्रस्ता नान्योन्यमतिशेरते ॥ १३० ॥
शब्दादेरुपलब्धस्य विरुद्धपरिणामिनः।
पश्चादनुपलम्भेऽपि युक्तोपादानकल्पतिः ॥ १३१ ॥
तस्याद्दृष्टमुपादानमदृष्टस्य न तत्पुनः।
अयदृष्टं सहकारीति विपर्यस्तमकारणम् ॥ १३२ ॥
तदेवं सकलाकारं तत्स्वभावैरपोद्धृतैः।
निर्विकल्पं विकल्पेन नीतं तत्त्वानुसारिणा ॥ १३३ ॥
समानाधारसामान्यविशेषणविशेष्यताम् ॥ १३३½ ॥
अथ दृष्टविपर्यस्तमयुक्तं परिकल्पितम्।
मिथ्याभयानकग्रस्तैर्मृगैरिव तपोवने ॥ १३४½ ॥
यस्यापि क्षणिकं ज्ञानं तस्यासत्त्वादिभेदतः।
प्रतिभासभिदां धत्तेऽसकृत्सिद्धं स्वलक्षणम् ॥ १३५½ ॥
विलक्षणार्थविज्ञाने स्थूलमेकं स्वलक्षणम्।
तथा ज्ञानं तथाकारमनाकारनिरीक्षणे ॥ १३६½ ॥
अन्यथार्थात्मनोस्तत्त्वं मिथ्याकारैकलक्षणम् ॥ १३७ ॥
विज्ञानप्रतिभासेऽर्थविवेकाप्रतिभासनात्।
विरुद्धधर्माध्यासः स्याद् व्यतिरेकेण चमकम् ॥ १३८ ॥

प्रतिक्षणं विशेषा न प्रत्यक्षाः परमाणुवत् ।
अतदाभतया बुद्धेरर्थाकारविवेकवत् ॥ १३९ ॥
अत्यन्ताभेदभेदौ न तद्वतो न परस्परम् ।
द्रव्यादद्रव्यात्मनोर्बुद्धिनिर्भासलक्षणभङ्गयोः ॥ १४० ॥
सर्वथार्थक्रियायोगात् तथा सुप्तप्रबुद्धयोः ।
अंशयोर्यदि तादात्म्यमभिज्ञानमनन्यवत् ॥ १४१ ॥
संयोगसमवायादिसम्बन्धाद्यदि वर्तते ।
अनेकश्चैकमेकश्चानेकं वा परिणामिनः ॥ १४२ ॥
अतद्धेतुफलापोहमविकल्पोऽभिजल्पति ॥ १४२½ ॥
समानाकारशून्येषु सर्वथानुपलम्भतः ।
तस्य वस्तुस्वभावादि साकारस्यैव साधनम् ॥ १४३½ ॥
न विशेषा न सामान्यं तान् वा शक्त्या कथाचन ।
तद्बिभर्ति स्वभावोऽयं समानपरिणामिनाम् ॥ १४४½ ॥
अप्रसिद्धं पृथक्सिद्धमुभयात्मकमञ्जसा ॥ १४५ ॥
सन्निवेशादिवद् वस्तु सांवृतं किन्न कल्प्यते ।
समग्रकरणादीनामन्यथा दर्शने सति ॥ १४६ ॥
सर्वात्मनां निरंशत्वात् सर्वथा ग्रहणं भवेत् ।
नौयानादिषु विभ्रान्तो न न पश्यति वाहतः॥ १४७ ॥
न च नास्ति स आकारः ज्ञानाकारेऽनुषङ्गतः ।
तस्माद् दृष्टस्य भावस्य न दृष्टस्सकलो गुणः ॥ १४८ ॥
प्रत्यक्षं कल्पनापोढं प्रत्यक्षादिनिराकृतम् ।
अध्यक्षलिङ्गतस्सिद्धमनेकात्मकमस्तु सत् ॥ १४९ ॥
सत्यालोकप्रतीतेऽर्थे सन्तः सन्तु विमत्सराः ॥ १४९½ ॥
नित्यं सर्वगतं सत्त्वं निरंशं व्यक्तिभिर्यदि ।
व्यक्तं व्यक्तं सदा व्यक्तं त्रैलोक्यं सचराचरम् ॥ १५०½ ॥
सत्तायोगाद्विना सन्ति यथा सत्तादयस्तथा ।
सर्वेऽर्था देशकालाश्च सामान्यं सकलं मतम् ॥ १५१½ ॥
सर्वभेदप्रभेदं सत् सकलाङ्गशरीरवत् ॥ १५२ ॥
तत्र भावाः समाः केचिद्वावरे चरणादिवत् ।
एकानेकमनेकान्तं विषमञ्च समं यथा ॥ १५३ ॥
तथा प्रमाणतः सिद्धमन्यथाऽपरिणामतः ।
अविकल्पकमभ्रान्तं प्रत्यक्षाभं पटीयसाम् ॥ १५४ ॥
अविसंवादनियमादक्षगोचरचेतसाम् ।
सर्वथा वितथार्थत्वं सर्वेषामभिलापिनाम् ॥ १५५ ॥
ततस्तत्त्वव्यवस्थानं प्रत्यक्षस्येति साहसम् ॥ १५५½ ॥
अक्षज्ञानानुजं स्पष्टं तदनन्तरगोचरम् ।
प्रत्यक्षं मानसं चाह भेदस्तत्र न लक्ष्यते ॥ १५६½ ॥
अन्तरेणेदमक्षानुभूतं वेद्य विकल्पयेत् ।
सन्तानान्तरवच्चेतः समनन्तरमेव किम् ॥ १५७½ ॥
शष्कुलीभक्षणादौ चेत्तावन्त्येव मनांस्यपि ।
यावन्तीन्द्रियचेतांसि प्रतिसन्धिर्न युज्यते ॥ १५८½ ॥

अथैकं सर्वविषयमस्तु किं वाक्षबुद्धिभिः ।
क्रमोत्पत्तौ सहोत्पत्तिविकल्पोऽयं विरुध्यते ॥ १५९½ ॥
अध्यक्षादिविरोधः स्यात्तेषामनुभवात्मनः ।
वेदनादिर्यदिष्टं चेत्कथं नातिप्रसज्यते ॥ १६०½ ॥
प्रोक्षितं भक्षयेन्नेति दृष्टा विप्रतिपत्तयः ।
लक्षणं तु न कर्तव्यं प्रस्तावानुपयोगिषु ॥ १६१½ ॥
अध्यक्षमात्मवित्सर्वज्ञानानामभिधीयते ।
स्वापमूर्च्छाद्यवस्थोऽपि प्रत्यक्षी नाम किं भवेत् ॥ १६२½ ॥
विच्छेदे हि चतु सत्यभावनादिर्विरुध्यते ॥ १६३ ॥
प्रायशो योगिविज्ञानमेतेन प्रतिवर्णितम् ॥ १६३½ ॥
श्रोत्रादिवृत्तिः प्रत्यक्षं यदि तैमिरिकादिषु ।
प्रसङ्गः किमतद्वृत्तिस्तद्विकारानुकारिणी ॥ १६४½ ॥
तथाक्षार्थमनस्कारसत्त्वसम्बन्धदर्शनम् ।
व्यवसायात्मसंवाद्यव्यपदेश्यं विरुध्यते ॥ १६५½ ॥
नित्यः सर्वगतो ज्ञः सन् कस्यचित्समवायतः ।
ज्ञाता द्रव्यादिकार्यस्य नेश्वरज्ञानसंग्रहः ॥ १६६½ ॥
लक्षणं सममेतावान् विशेषोऽशेषगोचरम् ।
अक्रमं करणातीतमकलङ्कं महीयसाम् ॥ १६७½ ॥

ज्ञात्वा विज्ञप्तिमात्रं परमपि च बहिर्भासि भावप्रवादं
चक्रे लोकानुरोधात्पुनरपि सकलं नेति तत्त्वं प्रपेदे ।
न ज्ञाता तस्य तस्मिन्न च फलमपरं ज्ञायते नापि किञ्चि-
दित्यश्लीलं प्रमत्तः प्रलपति जडधीराकुलं व्याकुलाप्तः ॥१६८½॥

इति प्रथमः प्रत्यक्षप्रस्तावः

---

# द्वितीयः प्रस्तावः

साधनात्साध्यविज्ञानमनुमानं तदत्यये ।
विरोधात्क्वचिदेकस्य विधानप्रतिषेधयोः ॥ १ ॥
प्रत्यक्षं परमात्मानमपि च प्रतिभासयेत् ।
सत्यं परिस्फुटं येन तथा प्रामाण्यमश्नुते ॥ २ ॥
साध्यं शक्यमभिप्रेतमप्रसिद्धं ततोऽपरम् ।
साध्याभासं विरुद्धादि साधनाविषयत्वतः ॥ ३ ॥
जातेर्विप्रतिपत्तीनां सत्ता साध्याऽनुपज्यते ।
तथेष्टत्वाददोषोऽयं हेतोर्दोषत्रयं यदि ॥ ४ ॥
भ्रान्तेः पुरुषधर्मत्वाद् यथा वस्तुबलागमम् ।
प्रपेदे सर्वथा सर्ववस्तुसत्तां प्रतिक्षिपन् ॥ ५ ॥
भावनादभ्युपैति स्म भावधर्ममवस्तुनि ॥ ५½ ॥
प्रसिद्धधर्मिधर्मत्वेऽप्यन्यथानुपपत्तिमान् ।
हेतुरेव यथा सन्ति प्रमाणानीष्टसाधनात् ॥ ६½ ॥
इष्टसिद्धिः परेषां वा तत्र वक्तुरकौशलम् ॥ ७ ॥
अतीतानागतादीनामपि सत्ताऽनुषङ्गवत् ।
अतश्च बहिरर्थानामपि सत्ता प्रसाध्यते ॥ ८ ॥
तदभावेऽपि तद्वादस्यान्यथानुपपत्तितः ।
अक्षादेरप्यदृश्यस्य तत्कार्यव्यतिरेकतः ॥ ९ ॥
एतेनातीन्द्रिये भावकार्यकारणतागतेः ।
तत्सत्ताव्यवहाराणां प्रत्याख्यानं निवारितम् ॥ १० ॥
व्याधिभूतग्रहादीनां विप्रकर्षेऽपि गम्यते ।
कुतश्चित्सदसद्भावविरोधप्रभवं तथा ॥ ११ ॥
प्रमाणमर्थे संवादाद् भ्रान्तिरप्यवसायतः ।
प्रत्यक्षाभेऽप्रसङ्गश्चेत् तथाऽनभिनिवेशतः ॥ १२ ॥
दूरदूरतरादिस्थैरेकं वस्तु समीक्ष्यते ।
नानाभं स्यात्तथा सत्यं न चेद्वस्त्वनुरोधि किम् ॥ १३ ॥
तस्मादनुमितेरर्थविषयत्वनिराकृतिः ।
प्रतिभासभिदायाः किमेकस्यानेकतो ग्रहात् ॥ १४ ॥
समानपरिणामात्मसम्बन्धप्रतिपत्तितः ।
तत्राशक्तिफलाभावौ न स्यातां लिङ्गलिङ्गिनोः ॥ १५ ॥
न भेदोऽभेदरूपत्वाद्याभेदो भेदरूपतः ।
सामान्यं च विशेषाश्च तदपोद्धारकल्पनात् ॥ १६ ॥
संसर्गो नास्ति विश्लेषाद्विश्लेषोऽपि न वेघटः ।
संसर्गात्सर्वभावानां तथा संविचिसम्भवात् ॥ १७ ॥

[ एतौ ( १६–१७ ) अन्तरश्लोकौ ]

तद्व्याप्तिव्यतिरेकाभ्यां मतं सामान्यदूषणम् ।
समानपरिणामे न तदेकस्यानुपायतः ॥ १८ ॥

सदृशात्मनि सम्बन्धग्रहे भूयस्तथाविधे ।
प्रत्यभिज्ञादिना सिद्ध्येत् प्रायो लोकव्यवस्थितिः ॥ १९ ॥
तद्वतोऽनुपकारेऽपि भेदे कथमुपाधयः ॥ २० ॥
नोपधयो न तद्वन्तो भिन्नाभिन्ना अपि स्वयम् ।
जात्यन्तरे तथाभूते सर्वथा दर्शनादपि ॥ २१ ॥
तद्वत्यचोदिते शक्तेऽशक्ताः किं तदुपाधयः ।
चोद्यन्ते शब्दलिङ्गाभ्यां समं तैस्तस्य लक्षणे ॥ २२ ॥
सम्बन्धो यत्र तत्सिद्धेरन्यतोऽप्रतिपत्तितः ।
अनुमानमलं किं तदेव देशादिभेदवत् ॥ २३ ॥
एतेन भेदिनां भेदसंवृत्तेः प्रतिपत्तितः ।
तत्रैकं कल्पयन् वार्यः समाना इति तद्ग्रहात् ॥ २४ ॥
अतद्धेतुफलापोहः सामान्यं चेदपोहिनाम् ।
सन्दर्श्यते तथा बुद्ध्या न तयाऽप्रतिपत्तितः ॥ २५ ॥
यत्र निश्चीयते रूपं जातुचित्तस्य दर्शनम् ।
यथानिश्चयनं तस्य दर्शनं तद्वशात्किल ॥ २६ ॥
समानपरिणामश्चेदनेकत्र कथं दृशिः ।
न चेद् विशेषाकारो वा कथं तद्व्यपदेशभाक् ॥ २७ ॥
सदृशासदृशात्मानः सन्तो नियतवृत्तयः ।
तत्रैकमन्तरेणापि सङ्केताच्छब्दवृत्तयः ॥ २८ ॥
तत्रैकमभिसन्धाय समानपरिणामिषु ।
समयस्तत्प्रकारेषु प्रवर्त्तेतेति साध्यते ॥ २९ ॥
तज्जातीयमतः प्रादुर्यतः शब्दा निवेशिताः ॥ २९½ ॥
नानेकत्र न चैकत्र वृत्तिः सामान्यलक्षणम् ।
अतिप्रसङ्गतः तत्त्वादन्यत्रापि समानतः ॥ ३०½ ॥
व्यावृत्तिं पश्यतः कस्मात् सर्वतोऽनवधारणम् ।
सादृश्याद्यदि साधूक्तं तत्किं व्यावृत्तिमात्रकम् ॥ ३१½ ॥
एकान्ते चेत्तथाऽदृष्टेरिष्टं वक्तुरकौशलम् ।
सर्वैकत्वप्रसङ्गो हि तद्दृष्टं भ्रान्तिकारणम् ॥ ३२½ ॥
नो चेद्विभ्रमहेतुभ्यः प्रतिभासोऽन्यथा भवेत् ।
तदकिञ्चित्करत्वं न निश्चिनोति स किं पुनः ॥ ३३½ ॥
तथापि दर्शनं न स्याद्भिन्नाकारप्रसङ्गतः ।
न च दृष्टेर्विशेषो यः प्रतिभासात् परो भवेत् ॥ ३४½ ॥
प्रतिभासभिदैकत्र तदनेकात्मसाधनम् ।
अदृष्टिकल्पनायां स्यादचैतन्यमयोगिनाम् ॥ ३५½ ॥
तस्मादभेद इत्यत्र समभावं प्रचक्षते ।
नेक्षते नाविरोधोऽपि न समानाः स्युरन्यथा ॥ ३६½ ॥
अक्षज्ञानेऽपि तत्तुल्यं ह्यनुमानवदिष्यते ॥ ३७ ॥
ततः सम्भाव्यते शब्दः सत्यार्थप्रत्ययान्वितः ।
सत्यानृतार्थताऽभेदो विपक्षाव्यभिचारतः ॥ ३८ ॥
सदृशब्दार्थदृष्टावप्यविकल्पयतः कथम् ।
समयः तत्प्रमाणत्वे क्व प्रमाणे विभाव्यताम् ॥ ३९ ॥

